शकल में तैयार हो कर तमाम मुमालिके इस्लामिया में फैल गया और आम तौर पर रायज हो गया तब इन्ही मज़ाहिबे अरबा में तक़लीद का इंहिसार हो गया और फिर तक़लीद शख्सी के सिलसिला में किसी को भी इख्तिलाफ न रहा बल्कि उसके खिलाफ करने को सवादे आज़म से फरार व इंहिराफ के मुतरादिफ समझा जाने लगा जो बड़ा गुनाह है। हज़रत शाह फरमाते हैं कि जब बजुज़ मज़ाहिबे अरबा के और सारे मज़ाहिब हक्का खत्म हो गए तब इन्ही मज़ाहिबे अरबा का इत्तिबा सवादे आज़म का इत्तिबा करार पाया और इन चारों मज़ाहिब से निकलना सवादे आज़म से निकलने के मुरादिफ ठहरा। (इक्दुलजीद पेज 38) और हज़रत शाह साहब उसकी वजह यह बयान फरमाते हैं कि उन मज़ाहिबे अरबा में तक़लीद शख्सी के इंहिसार और ज्वाज़े तक़लीद पर इजमा उम्मत है और यह कवी तरीन दलील है, फरमाते हैं तमाम उम्मत ने या उम्मत के क़ाबिले लिहाज़ अफराद ने उन मज़ाहिबे अरबा मशहूरा की तक़लीद के ज्वाज़ पर इजमा कर लिया है जो आज तक जारी है। (हुज्जतुल्लाहिल बालिगा पेज 23, जिलद 1) और फरमाते हैं और इसमें बहुत सी मसलिहतें हैं जो पोशिदा नहीं हैं बिलखुसूस इस ज़माना में कि हिम्मतें पस्त हो गई हैं और नुफूस में खाहिशात का गलबा और हर राय वाला अपनी राय पर मगरूर है। (हुज्जतुल्लाहिल बालिगा) फिर आगे चल कर तक़लीद शख्सी पर लान तान करने वालो पर सख्त तंक़ीद फरमाते हैं अल्लामा इबने हज़्म ने जो राय क़ायम की हैकि तक़लीद हराम है और सिवाए हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के किसी और का कौल लेना हलाल नहीं, यह एक बेदलील बात है। (हुज्जतुल्लाहिल बालिगा)

तक़लीद के बारे में हज़रत शाह साहब का नज़रिया यह था कि अगर बिल फरज़ कोई शख्स किसी ऐसे मुल्क में ठहरा हो जहां किसी दूसरे मज़हब का कोई आलिम या उसकी किताबें मौजूद न हों तो उसको मुरव्वजा मज़हबे हनफिया की तक़लीद करना ज़रूरी है, इसी में खैर है, फरमाते हैं जब कोई शख्स हिन्दुस्तान या उसके आस पास में ठहरा हो जहां कोई शाफई, मालकी और हम्बली आलिम न हो और न उन मज़ाहिब की किताबें ही मुयस्सर आ सकती हों तो उस शख्स पर वाजिब है कि वह सिर्फ इमाम अबू हनीफा की तक़लीद करे, उनके मज़हब से अलग होना उसके लिए हराम है, क्योंकि उससे अलग होने की सूरत में वह शरीअत की रस्सी अपनी गर्दन से उतार फेंकेगा और फिर यूंही आज़ाद फिरता फिरेगा। (अल इंसाफ)

हज़रत शाह साहब ऐसे शख्स को कतअन नापसन्द फरमाते थे जो मुहद्दिसीन और फुक़हा से किनारा कश हो जाए, अपनी किताब अल इंसाफ में फरमाते हैं कि जो शख्स ऐसे सूफिया-ए-कराम से जो आलिमे शरीअत भी हों और ऐसे उलमा से जो सूफी हों या मुहद्दिसीन से जिनको अहादीसे नबविया से वाफिर हिस्सा मिला हो और ऐसे फुक़हा से जिनको फिक़ह से गहरा तअल्लुक़ हो तअल्लुक़ खत्म करे वह शख्स हमारे गिरोह से नहीं है।

अल्लामा इबने खलदून (1332-1406ई॰) मुकद्दमा तारीख में लिखते हैं दियार व अमसार में उन ही अइम्मा अरबा में तक़लीद मुंहसिर हो गई और उनके सिवा जो इमाम थे उनके मुक़ल्लिद नापैद हो गए और लोगों ने इख्तिलाफात के दरवाज़े और रास्ते बन्द कर दिए और चूंकि इस्तलाहाते इल्मिया मुख्तलिफ हो गईं और लोग मरतबा इजतिहाद तक पहुंचने से रह गए और इस अमर का अंदेशा पैदा

हुआ कि इजतिहाद के मैदान में कहीं ऐसे लोग न कूद पड़े जो न तो उसके अहल हैं और न उनका दीन और उनकी राय क़ाबिल व वसूक़ है, लिहाज़ा उलमा-ए-ज़माना में जो मोहतात थे उन्होंने इजतिहाद से अपना इज्ज ज़ाहिर कर दिया और उसके दुश्वार होने की तसरीह फरमा दी और उन ही अइम्मा मुजतहेदीन की तक़लीद के लिए जिन के लोग मुक़ल्लिद हो रहे थे हिदायत और रहनुमाई करने लगे और चूंकि तदावुल तक़लीद में तलाउब है यानी इस तरह तक़लीद करने में कि कभी एक इमाम और कभी दूसरे इमाम की तरफ रुजू करने में दीन खिलौना बन जाता, इस लिए इस तरह की तक़लीद करने से लोगों को मना करने लगे और एक ही इमाम की तक़लीद करने पर जोर देने लगे और सिर्फ नक़ल मज़हब बाकी रह गया और बाद तसही असूल व इत्तिसाल सनद बिर रिवाया हर मुक़ल्लिद अपने अपने इमाम मुजतहिद की तक़लीद करने लगा और फिक़ह से आज बजुज़ इस अमर के कुछ और मतलब नहीं और फी ज़माना मुद्दई इजतिहाद मरदुद और उसकी तक़लीद महजूर और मतरूक है और अहले इसलाम उन्हें अइम्मा अरबा की तक़लीद पर मुस्तकीम हो गए हैं।

## मज़ाहिबे अरबा में तक़लीद शख्सी का इंहिसार फज़ले रब्बानी है

मसाइल इजतिहादिया गैर मंसूसा में मुजतहिद से किसी भी सूरत में इस्तिगना नहीं हो सकता और अइम्मा अरबा के मासिवा बाकी तमाम मज़ाहिब जिन में मज़ाहिबे हक्कुह भी थे चौथी सदी हिजरी तक खत्म हो गए और आने वाले लोगों में मुजतहिद बनने की उम्मीद भी बाक़ी नहीं रही तो अब सिर्फ दो ही सूरतें थीं, या तो लोग

अपने अपने ख्यालात को काफी समझ कर उस पर अमल करते या अइम्मा अरबा की तक़लीद इख्तियार करते और अपने आपको इत्तिबा-ए-हवा से महफुज़ रखते, पस अल्लाह तआला ने अपने फज़ल व करम से लोगों में अइम्मा अरबा की तक़लीद शख्सी की मुहब्बत पैदा कर दी। हरज़त शाह साहब अपनी किताब अल इंसाफ में फरमाते हैं अइम्मा मुजतहेदीन के मज़ाहिब का पाबन्द होना एक राजे खुदावंदी है जिसको अल्लाह तआला ने उलमा के दिलों में इलहाम फरमाया है और इस पर उनको जमा कर दिया है वह समझें या न समझें। दूसरी जगह फरमाते हैं मुजतहेदीन की चौथी अलामत यह है कि उनके लिए क़बूलियत आसमान से नाजिल हो (इस तौर पर) कि उनके इल्म की तरफ उलमा, मुफस्सेरीन, मुहद्दिसीन और अरबाबे असूल व हुफ्फाज़े कुतुब हदीस व फिक़ह गिरोह दर गिरोह मायल हो जायें और इस मक़बूलियत और उलमा की तवज्जोह पर ज़मानाहाय दराज़ गुजर जायें कि यह क़बूलियत दिलों की तह में बैठ जाए, सो अलहमदु लिल्लाह यह अलामत अइम्मा अरबा में पूरी तरह पाई जाती है, लिहाज़ा मज़ाहिबे अरबा इंदल्लाह मकबूल हैं।

## तक़लीदे शख्सी का वजूब

इस बेदीनी, कम अक़ली और नफस प्रस्ती के दौर में तक़लीदे शख्सी ज़रूरी है, इससे किसी भी साहबे फहम और सलीमुत तबा आदमी को क़तअन इंकार नहीं हो सकता। तक़लीद के वजूब और उसकी ज़रूरत को समझने के लिए पहले वजूब के मानी समझ लेना चाहिए, किसी चीज़ के वाजिब होने की दो सूरतें होती हैं, एक यह कि क़ुरआन व हदीस में ख़ुसूसियत के साथ उसकी ताकीद फरमाई गई हो जैसे

नमाज़ व रोजा वगैरह, इस तरह के वजूब को वजूब बिज्जात कहते हैं, वजूब की दूसरी सूरत यह है कि उस अमर की खुद तो सराहतन ताक़ीद नहीं की गई है मगर जिन उमूर की क़ुरान व हदीस में ताक़ीद की गई है उन पर अमल करना इस अमर के बेगैर मुमकिन न हो इस लिए इसको भी ज़रूरी और वाजिब कहा जाएगा, क्योंकि यह एक मशहूर असूल है कि (वाजिब का मुकद्दमा भी वाजिब होता है) यानी जिस चीज़ पर किसी वाजिब का दार व मदार हो वह खुद भी वाजिब होती है, मसलन क़ुरान व हदीस की तदवीन और किताबत। शरीअत में कहीं भी क़ुरान व हदीस को यकजा करने और उनको तहरीरी शकल में लाने का सराहतन हुक्म मौज़ूद नहीं है, लेकिन चूंकि क़ुरान व हदीस को महफ़ूज़ रखना और उसको बरबाद होने से बचाना एक शरई फरीज़ा है जिसकी बार बार ताक़ीद की गई है और तजुर्बा शाहिद है कि बेगैर किताबत के आदतन उनकी हिफाज़त नामुमकिन थी, इस लिए क़ुरान व हदीस के लिखने को ज़रूरी और वाजिब समझा गया, यही वजह है कि दलालतन इस पर उम्मत का इत्तिफाक चला आ रहा है, इस तरह के वजूब को वजूब बिलगैर कहते हैं।

### अइम्मा हदीस मुक़ल्लिद थे

तक़लीद से कोई ज़माना खाली न रहा, इब्तिदाई दौर में लोग जिस आलिम को मुतदययिन पाते उसकी तक़लीद कर लेते, फिर मज़कूरा बाला मसालेह की बिना पर हामयाने इसलाम ने इमाम मुतऐयन की तक़लीद मुकर्रर कर दी और लोगों को मुतलकुल इनानी से बाज़ रखा, इसके बाद आहिस्ता आहिस्ता तमाम मज़ाहिब अहले सुन्नत खत्म

हो गए और सिर्फ मज़ाहिब अरबा बाकी रह गए तब जम्हूर मुसलमान उन्हीं की तक़लीद पर मुत्तफिक़ हो गए हत्ता कि अकाबिर मुहद्दिसीन भी दायरा तक़लीद से बाहर नहीं रहे। तफसील जैल से आपको मालूम होगा कि तमाम अइम्मा हदीस ने अइम्मा अरबा में से किसी न किसी इमाम मुजतहिद की तक़लीद का क़लादा अपनी गर्दन में डाला है और वह मुक़ल्लिद रहे हैं, चूनांचे उनमें से बाज़ मुहद्दिसीन के बारे में कुछ तफसील पेश है।

**इमाम बुखारी-** मोहम्मद बिन इसमाइल बुखारी, साहबे बुखारी वफात 256 हिजरी शाफी उल मज़हब हैं, उन्होंने अपने उस्ताद हमिदी से हासिल किया जो शाफइ उल मज़हब हैं, इमाम बुखारी के शाफइ उल मज़हब होने को बक्सरत उलमा-ए-मुहक्केकीन ने बयान किया है, नीज़ हज़रत शाह वलीउल्लाह मुहद्दिस दिल्ली ने अपनी किताब "अल इंसाफ" में जिक्र किया है, फरमाते हैं "इमाम बुखारी बहुत से मसाइल में शाफइ उल मज़हब हैं और कुछ वह मसाइल हैं जिनमें उनको मरतबा इजतिहाद हासिल था, उनमें उन्होंने इमाम शाफइ की मुखालिफत की है"।

**इमाम मुस्लिम-** हाफिज़ुल हदीस इमाम अबु हुसैन कशीरी साहबे मुस्लिम (वफात 261 हिजरी) शाफी उल मज़हब हैं जैसा कि साहबे कशफुज़ ज़नून और हज़रत शाह वलीउल्लाह साहब ने "अल इंसाफ" में और बहुत मुहक्केकीन ने जिक्र किया है।

इमाम अबु दाउद- सुलैमान बिन अशअस सजिस्तानी साहब सुनन अबु दाउद (वफात 261 हिजरी) हम्बली मज़हब हैं, इसको तारीख इबने खलकान और हज़रत शाह वलीउल्लाह ने "अल इंसाफ" में जिक्र फरमाया है और हज़रत शाह अब्दुल अज़ीज़ ने अपनी किताब

“बुस्तानुल मुहद्दिसीन“ में लिखा है कि इमाम अबु दाउद के मज़हब के बारे में इख्तिलाफ है। बाज़ उनको शाफइ कहते हैं और बाज़ हम्बली।

**इमाम तिरमीज़ी-** अबु ईसा बिन अत्तिरमीज़ी, साहबे जामे तिरमीज़ी (वफात 269 हिजरी) के मुतअल्लिक हज़रत शाह वलीउल्लाह साहब “अल इंसाफ“ में लिखते हैं कि यह हनफी मज़हब हैं और इमाम इसहाक़ बिन राहविया की तरफ भी मुंतसिब हैं और बाज़ अहले तहकीक ने उनको शाफी उल मज़हब कहा है।

**इबने माज़ा-** (वफात 253 हिजरी), दारमी (वफात 255 हिजरी) दोनों हज़रात हम्बली उल मज़हब हैं और इमाम इसहाक बिन राहविया की तरफ भी मुंतसिब हैं जैसा कि “अल इंसाफ“ में हज़रत शाह साहब ने जिक्र फरमाया है।

**इमाम अब्दुर रहमान अहमद नसई-** (वफात 303 हिजरी) साहबे सुनन नसई शाफइ उल मज़हब हैं जैसा कि उनकी किताब “मंसक" इस पर दलालत करती है और हज़रत शाह अब्दुल अज़ीज़ ने “बुस्तानुल मुहद्दिसीन“ में जिक्र फरमाया है और “जामे उल असूल" में है। नीज़ शैख अब्दुल हक़ मुहद्दिस दिल्ली ने “शरह सफरूस सादात" में भी इसको बयान किया है।

**लैस बिन साद- (**वफात 174 हिजरी), इमाम बुखारी के उस्ताद और तबेताबेईन में से हैं, हनफी उल मज़हब हैं, अल्लामा किस्तलानी ने इबने खलकान से नक़ल किया है और साहबुल जवाहिरूल मजीया ने अपनी किताब में और अल्लामा ऐनी ने “उम्दतुल कारी शरह बुखारी“ में लिखा है।

**इमाम अबु यूसूफ-** याकूब बिन इब्राहिम अंसारी (वफात 183 हिजरी)

शागिर्द इमाम आज़म अबू हनीफा हनफी उल मज़हब हैं, तारीख इबने खलकान में है कि उन पर मज़हब अबी हनीफा गालिब था, हां बहुत से मकामात पर उनकी मुखालफत भी की है, यानी जिन मसाइल में उनको मरतबा इजतिहाद हासिल था सिर्फ उनमें मुखालफत की है।

**इमाम मोहम्मद बिन हसन अश शैबानी-** (वफात 187 हिजरी) शागिर्द इमाम आज़म व इमाम अबु यूसूफ, हनफी उल मज़हब हैं, उन्होंने सिर्फ उन मसाइल में इमाम अबूहनीफा की मुखालफत की है जिनमें उनको मरतबा इजतिहाद हासिल था, उनके हनफी उल मज़हब होने की तसरीह साहब कशफुज़ ज़नून और इबने खलकान वगैरह ने पूरे तौर पर की है।

इसी तरह चौथी सदी हिजरी के बाद जो किबारे मुहद्दिसीन हुए हैं उनके हालात की तफतीश की जाए तो वह भी उन मजाहिबे अरबा से खाली न मिलेंगे, मुलाहिज़ा फरमाऐं- हाफिज़ जैलई, अल्लामा ऐनी, मुहक्किक इबने हुमाम, मुल्ला अली क़ारी वगैरहुम जो अलावा फिक़हा के इल्मे हदीस में भी तजुर्बा रखते थे यह सब हनफी उल मज़हब थे, अल्लामा इबने अब्दुल बर जैसे मुहद्दिस मालकी उल मज़हब हैं, अल्लामा नवी, अल्लामा बगवी, अल्लामा ख्ताबी, अल्लामा ज़हबी, अल्लामा असकलानी, किसतलानी, अल्लामा स्यूती वगैरहुम जिनका फन हदीस में डंका बजता था शाफील उल मज़हब थे और इसी तरह बहुत से उलमा व मुहद्दिसीन हम्बली उल मज़हब हुए हैं, अल्लामा इबने तैमिया और हाफिज़ इबने कैयिम यह दोनों हज़रात हम्बली थे।

## हज़रत इमाम अबू हनीफा की तक़लीद और उसका फैलाओ

हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की वफात के बाद आपके सहाबा-ए-कराम मुख्तलिफ कसबात और शहरों में गए और मुख्तलिफ मक़ामात पर ठहरे, इरशादे नबवी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के मुताबिक "मेरे असहाब सितारों की तरह हैं, जिसकी भी पैरवी करोगे हिदायत पा जाओगे" तमाम सहाबा अपने अपने मक़ाम पर मुक़तदी और मतबू करार पाए। इसी तरह ताबेईन अपने अपने इलाकों के इमाम बने और लोगों ने उनकी तक़लीद की। 80 हिजरी में हज़रत इमाम अबू हनीफा (नोमान बिन साबित) कुफा में और 95 हिजरी में हज़रत इमाम मालिक मदीना में पैदा हुए, इराकियों ने इमाम अबू हनीफा को अपना इमाम तसलीम किया हेजाज़ियों ने इमाम मालिक को अपना मुक़तदा और पेश्वा करार दिया। 150 हिजरी में मक़ाम गज्जा (फिलिस्तीन) इमाम शाफी की विलादत हुई, आप मरतबा इजतिहाद को पहुंचे और बहुत से लोग उनके मुक़ल्लिद हो गए। 194 हिजरी में इमाम अहमद बिन हम्बल शहर बुगदाद में पैदा हुए, बहुत बड़े मुहद्दिस और इमाम मुजतहिद हुए, बहुत से लोगों ने उनकी तक़लीद इख्तियार की, अगरचे उन अइम्मा अरबा के ज़माना में और उनके बाद और भी बड़े बड़े मुजतहिद थे और उनके भी लोग मुक़ल्लिद थे मगर अल्लाह की मर्जी से उन अइम्मा अरबा के मुक़ल्लेदीन रोज़ बरोज़ बढ़ते गए, नीज़ उनके मसाइल इजतिहादिया किताबों में मुदौविन हो गए, बिल खोसूस इमाम आज़म अबू हनीफा के शागिद्र इमाम अबु यूसूफ, इमाम मोहम्मद और इमाम ज़ुफर ने हदीस व फिक़हा में बहुत सी किताबें तसनीफ व तालिफ फरमाईं जिनमें इमाम आज़म के मसाइल फकीहा को पूरी वजाहत के साथ

बयान फरमाया, हत्ता कि खुद इमाम हुमाम ने भी किताबें लिखी जैसा कि अल्लामा कौसरी ने "बलूगूल अमानी" के हाशिया पेज 18 पर लिखा है कि मुतकद्दिमीन की मुअल्लिफात में इमाम साहब की दरजा जैल किताबों का जिक्र मिलता है, किताबुर राय, जिकरोहू इबनुल अवाम, किताब इख्तिलाफुस सहाबा, जिकरोहू अबु आसिम अल आमरी मसूद बिन शिबा, किताबुस सियर, किताबुल औसत, अकताबुल जामे, जिकरोहूल अब्बास इबने मुसअब फी तारीखे मरौवा, अल फिक़हुल अकबर, अल फिक़हुल अबसत, किताबुल आलिम वल मुतअल्लिम, किताबुल रद्द अलल क़दरिया, रिसाला इमाम अबी उसमान अल बती फील इरजा, चंद मकातिब बतौर वसाया जो आपने अपने चंद अहबाब को लिखे और यह सब मशहूर हैं। (मूंक्ल अज़ मुकद्दमा अनवारूल बारी)

दर हक़ीक़त मिल्लते इस्लामिया की मिसाल एक दरख्त तूबा की सी है कि इस दरख्त तूबा से चंद शाखें निकलीं, उनमें से कोई तो एक हाथ बढ़ कर रह गई, कोई दो हाथ और कोई इससे भी ज्यादा बढ़ी, मगर उसकी चार शाखें इतनी बढ़ी और फली फूलीं कि सारे दुनिया में फैल गईं और उनमें भी एक शाख का तो वह नशु व नुमा हुआ कि चार दांग आलम में उसने अपना साया डाला और अलग अलग शहरों में अपना रंग जमा लिया, यह बड़ी शाख मज़हबे हनफीयाकी है कि तीसरी सदी हिजरी ही में सद सिकंदरी तक जो कुहे काफ में हैं पहुंच गया, चूनांचे 248 हिजरी में जबकि खलीफा अब्बासी वासिक बिल्लाह ने कुछ आदमियों को सद सिकंदरी का हाल मालूम करने के लिए भेजा तो वहां के लोगों को हनफी उल मज़हब पाया। तकरीबन एक हजार साल से अहले सुन्नत का 75 फीसद से ज्यादा तबका

इमाम अबू हनीफा की तक़लीद करता चला आ रहा है यानी क़ुरान व हदीस की रौशनी में इमाम अबू हनीफा और उलमा अहनाफ के जरिया बयान करदा अहकाम व मसाइल पर अमल करते चले आ रहे हैं।

## बर्रे सगीर में अदमे तक़लीद का आगाज़

बर्रे सगीर में जब से इसलाम ने कदम रखा मुसलमानों की भारी अक्सरीयत बराबर हनफीयूल मज़हब और इमाम आज़म अबू हनीफा की मुकल्लिद रही, जब इसलामी हुकुमत का चिराग बुझ गया और हिन्दुस्तान में अंग्रेजी हुकुमत कायम हुई और हुकुमते बरतानिया की तरफ से मज़हबी मामलात से कोई तआरूज़ न रहा तब तेरहवीं सदी हिजरी में जगह जगह कुछ एसे लोगों ने नशु व नुमा पाया जो अइम्मा अरबा की तकलीद को महज़ बेअसल समझने लगे, उन्होंने इबने हजम, इबने कैम और काज़ी शौकानी के ख्यालात से वाकफियत हासिल की और अहले ज़वाहिर से भी मुतअस्सिर हुए, बात बात में हनफियों से इख्तिलाफ करने लगे और मुकल्लेदीन को बिदअती व मुशिर्क बल्कि काफिर तक कहने लगे।

## तक़लीद अइम्मा पर किए जाने वाले इतिराजात की हकीकत

अब इन इतिराजात को जेरे बहस लाया जा रहा है जो आम तौर से तक़लीद पर किए जाते हैं, मुंकेरीन तक़लीद के इतिराज़ात के जवाबात मुलाहिज़ा फरमाने से पहले एक असूली बात जेहन नशीन करलें।

तकलीद की दो किसमें हैं- तकलीदे मशरू और तकलीदे गैर मशरू।

तकलीदे मशरू एसे मसाइले इजतिहादिया में होती है जिनमें शरअन इजतिहाद को दखल है और जिन्हें एसे अइम्मा दीन ने क़ुरान व हदीस से इस्तिंबात किया हो तो पूरी तरह इल्मी व फिकही हैसियत से इजतिहाद के अहल हों और जिनका तकवा और सिदक व इख्लास भी शक व शुबहा से बालातर हो और उनकी यह सिफात इजतिहाद फीद दीन और इस्तिंबात मसाइल शरईया की अहलियत उम्मत के सवाद आजम के नजदीक मुसल्लम हों, पस तकलीद करने वाले इस तरह के मसाइल में अइम्मा कराम पर गायते एतेमाद की बिना पर उनकी तकलीद करते हैं और दर हकीकत यही वह तकलीद है जो मुहतसिन बल्कि वाजिब है जिसका सबूत कुरान व हदीस से, अकाबिरे उम्मत के अमल से और फुकहा मुहद्दिसीन के अकवाल से साबित है और रोज व रौशन की तरह वाजेह है जैसा कि इसपर अहले सेयर हासिल बहस हो चुकी है। तकलीद गैर मशरू इसका नाम है कि एसे मसाइल में किसी का इत्तिबा किया जाए जो मंसूस हैं और जिनमें शरइअन इजतिहाद का दखल नहीं या उनका इस्तिंबात करने वाला इजतिहाद की अहलियत नहीं रखता, मसलन वह दीनदार या सिरे से मुसलमान ही नहीं या इल्म के उस मरतबा पर पहुंचा नहीं जो इजतिहाद के लिए जरूरी है, इसलिए इस तरह की तकलीद गलत बल्कि हराम है।

इस तफसील पर गौर करने के बाद गैर मुकल्लिदों के तकलीद के मसअला पर हर किसम के शुबहात और इतिराज़ात का इजमाली जवाब निकल आता है, बल्कि उलमा अहले हदीस के तमाम इतिराज़ात और शुबहात महज़ एक मुगालता और धोका पर मबनी होने लगते हैं क्योंकि मुकल्लेदीन के मुकाबला में यह लोग दावा तो

करते हैं तकलीद मशरू ममनू होने का और दावा के सबूत में दलायल वह पेश करते हैं जो तकलीद गैर मशरू के रद्द में पेश किए जाने चाहिए, महज तादाद और शुमार बढ़ाने के लिए तो बहुत जिक्र किए जाते हैं मगर उनकी हकीकत और वनज का इतिबार किया जाए तो मालूम होगा कि वह बहुत ही कम हैं इसलिए यहां पर चंद इतिराजात बयान करके जवाबात लिखे जा रहे हैं।

## तकलीद पर किए जाने वाले इतिराज़ात के जवाबात

**पहला एतेराज़-**कहा जाता है कि सूरह बकरा आयत 170 में तकलीद की मुजम्मत की गई है, जब कुफ्फार से कहा जाता है कि पैरवी करो उन अहकाम की जो अल्लाह तआला ने नाजिल फरमाए हैं तो वह जवाब में कहते हैं कि नहीं, हम तो उस रास्ते की पैरवी करेंगे जिनपर हमने अपने बाप दादा को पाया है। (हक तआला बतौर रद्द फरमाता है) क्या हर हालत में अपने बाप दादा की पैरवी करेतरहेंगे गो उनके बाप दादा न कुछ दीन को समझते हों और न हक की राह पाते हों।

जवाब- यह एतेराज़ सरासर मुगालिता है क्योंकि जिन लोगों की तकलीद की जाती है वह दो तरह के होते हैं, एक कुफ्फार और दुसरे अइम्मा मुजतहेदीन। कुफ्फार की तकलीद हराम है और इसी का रद्द अल्लाह तआला ने इस आयत में फरमाया है। अब रही अइम्मा मुजतहेदीन की तकलीद जो आम तौर पर मुसलमानों में रिवाज पजीर है इससे किसी भी आयत या हदीस में मना नहीं किया गया है। नीज चारों अइम्मा की तकलीद क़ुरान व हदीस की इत्तिबा ही है। गौर फरमाइये इस आयत में अकी इत्तिबा ही है। गौर फरमाइयेइस

आयत में अलाह तआला ने बाप दादा की तकलीद की मुजम्मत के दो सबब बयान फरमाए हैं। एक यह है कि वह लोग अल्लाह के नाजिल किए हुए अहकाम को बर मला रद्द करते हैं और उन्हें तसलीम न करने का इलान करते हैं और साफ साफ कहते हैं कि हम उसके बजाए अपने बाप दादा की बात मानेंगे। दूसरे यह कि उनके बुजरूग अकल व हिदायत से बिल्कुल अंधे थे और हम जिस तकलीद की बात कर रहे हैं उसमें यह दोनों सबब नहीं पाये जाते, पहला सबब तो इस तरह नहीं पाया जाता कि कोई भी तकलीद करने वाला (अल्लाह की पनाह) अल्लह और रसूल के अहकाम को रद्द करके किसी इमाम की बात को हरगिज नहीं मानता, बल्कि वह अपने इमाम को क़ुरान व हदीस की वज़ाहत व शरह करने वाला समझता है, दुसरा सबब भी ज़ाहिर है कि यहां नहीं है, क्योंकि इससे कोई अहले हक इंकार नहीं कर सकता कि मुकल्लेदीन जिन अइम्मा मुजतहेदीन की तकलीद करते हैं उनसे किसी को कितना इख्तिलोफ राय क्यों न हो मगर तमाम मुखालेफिन के नज़दीक भी वह हज़रात हर इतिबार से जलीलुल कदर और अजीमुश शान शख्सीयतें हैं, लिहाज़ा अइम्मा की तकलीद को काफिरों की तकलीद पर मुंतबिक करना सरासर जुल्म और हट घरमी है।

**दुसरा एतेराज़-** कहा जाता है कि सूरह तौबा आयत 31 में तकलीद को शिर्क कहा गया है, उन्होंने अपने उलमा और दरवेशों को अलह तआला के बजाए अपना प्ररवरदिगार बना लिया, इस आयत से मालूम हुआ कि किसी पेशवा के अवामिर व नवाही की इत्तिबा करना शिर्क है, लिहाज़ा अइम्मा मुजतहेदीन की तकलीद शिर्क हुई और तकलीद करने वाले मुशरिक हुए।

जवाब- यहूद व नसारा के रहबान व अहबार महज़ अपनी राय से अहकामे इलाही के खिलाफ लोगों को अच्छी और बुरे कामों का हुकुम दिया करते थे, यानी वह जिस चीज को चाहते ज़रूरी करार देते और जिस को चाहते मना कर देते थे। और लोग उनको मता-ए-मुतलक जान कर उनकी पैरवी करते थे, इसलिए इसको शिरक कहा गया है, लेकिन अइम्मा मुजतहेदीन अपनी जानिब से कोई अमर व नही (अछी और बुरी बातों का हुकुम) नहीं करते हैं और न उनको यह हक हासिल है बल्कि वह क़ुरान व हदीस की रौशनी में बताते हैं कि क्या हलाल है और क्या हराम है?

इसलिए अइम्मा की तकलीद को काफिरों की तकलीद से कोई निसबत नहीं और अइम्मा की तकलीद की मुखालिफत इस आयते करीमा से हरगिज नहीं निकलती।

**तीसरा एतेराज़-** हज़रत इमाम मालिक मुअत्ता में मुरसलन फरमाते हैं कि हुजूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने इरशाद फरमाया है कि मैंने तुम में दो चीजें छोड़ी हैं जब तकुमतउनपर अमल करोगे हरगिज गुमराह न होगे, एक अल्लाह की किताब और दूसरी रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की सुन्नत। इस हदीस में किताबुल्लाह और हदीस को काबिले अमल और गुमराही से बचने का ज़रिया करार देना इस हुकुम की दलील है कि इन दोनों के मासिवा इमाम के मसाइले इजतिहादिया में इसकी तकलीद करना जायज नहीं है।

जवाब- अइम्मा मुजतहेदीन क़ुरान व हदीस की रौशनी में ही मसाइल का इस्तिंबात और इस्तखराज करते हैं, वह तौरेत या जूब या रामायण या गीता से मसाइल नहीं लेते हैं, लिहाज़ा उनके बताए हुए

मसाइल को कबूल करना ऐन क़ुरान व हदीस की इत्तिबा है।

**चैथा एतेराज़-**हज़रत जाबिर रजी अल्लाहु अन्हु से रिवायत है कि हज़रत उमर बिन खत्ताब रजी अल्लाहु अन्हु एक रोज़ तौरेत का एक नुसखा लेकर हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास आए और बयान किया कि ऐ रसूले खुदा! यह तौरेत का नुसखा है, आप खामोश रहे, उन्होंने पढ़ना शुरू किया, आप सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के चहरा अनवर से नाराज़गी के आसार नुमाया होने शुरू हो गए (इस हदीस के आखीर में है) कि हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया कसम उस जात की जिसके कब्जा में मोहम्मद की जान है अगर तुम्हारे लिए हज़रत मूसा अलैहिस सलाम जाहिर हो जायें और तुम मुझको छोड़ कर उनकी पैरवी करने लगो तो तुम सीधो रास्ता से बहक जाओगे। (सुनन दारमी) इस हदीस से मालूम होता है कि जब हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम का तरीका छोड़ कर हज़रत मुसा अलैहिस सलाम जैसे पैगम्बर की तकलीद और ताबेदारी जायज़ नही तो किसी इमाम या मुजतहिद की तकलीद किस तरह जायज़ और दोरूस्त हो सकती है।

जवाब- हज़रत मूसा अलैहिस सलाम शरीअत मुस्तकिला के पैगम्बर हैं और हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की शरीअत हज़रत मूसा की शरीअत के लिए नासिख है, अगर हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के ज़माना में हज़रत मूसा की इत्तिबा की जाती तो शरीअत मंसूखा की इत्तिबा करना होती जो शरीअते मोहम्मदिया के इंकार को मुस्तलजिम है और सरीह कुफर है, और अइम्मा मुजतहेदीन की तकलीद में क़ुरान व हदीस की इत्तिबा ही है, इसलिए कि यह हज़रात हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के उम्मती

हैं, आपके फरमाबरदार हैं, क़ुरान व हदीस पर अमल करने वाले हैं और हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की ताबेदारी ही की गर्ज से मसाइल इजतिहादिया का इस्तिंबात करते हैं।

**पांचवा एतेराज़-** सहाबा-ए-कराम और ताबेईने इजाम के ज़माना में तकलीद का वजूद न था, लिहाजा यह तकलीद बिदअत हुई, नीज़ सहाबा अफजल उम्मत हैं और अइम्मा अरबा उन मफजूल हैं अगर तकलीद जायज़ होती तो बजाए अइम्मा अरबा के सहाबा की तकलीद रायज होती।

जवाब- तआमुल्ले सहाबा व ताबेईन और खैरूल करून के ज़माना में तकलीद का पाया जाना और उसका रिवाज साबित किया जा चुका है, लिहाजा यह कहना कि अहदे सहाबा व ताबेईन में तकलीद न थी सरासर गलत है। अब रहा यह दावा कि अफज़ल के होते हुए मफजूल की तकलीद जायज़ है, सिवा उसके मुतअल्लिक हज़रत शाह वलीउल्लाह साहब की इबारत पेश की जा चुकी है, पहली बात इस तरह रद्द की गई है कि तकलीद के सही होने में बिलइजमा यह इतिकाद रखना जरूरी नहीं है कि (मेरा) इमाम बाकी तमाम अइम्मा पर मुतलकन फजीलत रखता है इसलिए कि सहाबा और ताबेईन यह अकीदा रखते थे कि तमाम उम्मत में अफजल हज़रत अबु बकर है और फिर हज़रत उमर हालांकि बहुत से मसाइल इख्तिलाफिया में उन दोनों हजरात के मुखालिफ दुसरे हज़रात की तकलीद किया करते थे और किसी ने उनपर इंकार नहीं किया, लिहाज़ा यह मसअला इजमाई हुआ। (अकदुल मजीद पेज 72)

दूसरी बात यह है कि सहाबा-ए-कराम की तकलीद इसलिए हरगिज़ नहीं छोड़ी गई कि वह अफज़ल उम्मत न थे बल्कि उनकी तकलीद

इसलिए छोड़ी गई है कि उनके जुम्ला मसाइल मुजतहिद फीहा मुदौव्विन नहीं थे, बखिलाफ अइम्मा अरबा के, उनके तमाम मसाइल मुदौव्विन हैं और आसानी से मिल सकते हैं और उनपर अमल करना आसान है। हदीस की मशहूर व मारूफ किताबें सहाबा-ए-कराम ने नहीं लिखी हैं बल्कि अइम्मा अरबा के बाद मुहद्दिसीन ने लिखी हैं जिनको पूरी उम्मते मुस्लिमा ने कबूल किया है, इसी तरह अइम्मा अरबा की क़ुरान व हदीस फहमी को उम्मते मुस्लिमा ने तसलीम किया है।

**छठा एतेराज़-** अइम्मा मुजतहेदीन खुद अपनी तकलीद से मना किया थे फिर उनकी तकलीद किस तरह जायज़ होगी और इसी तरह फुकहा लोगों को इससे रोकते थे। इस शुबहा के दो जवाब दिए जा सकते हैं।

पहला जवाब- यह कहना कि अइम्मा मुजतहेदीन खुद अपनी तकलीद से मना किया करते थे सही नहीं है क्योंकि अइम्मा कराम लोगों को जो फतवा दिया करते थे उनके फतवों में दलायल तफसील से मज़कूर नहीं होते थे, इससे साफ ज़ाहिर है कि अमली तौर पर तकलीद को जायज़s रखते थे, इसी तरह फुकहा-ए-कराम से भी अमली तौर पर तकलीद साबित है। अगर इमाम मुजतहिद किसी शख्स के सवाल का जवाब देता है तो इमाम मुजतहिद का मकसद वाजेह है कि उसने क़ुरान व हदीस की रौशनी में यह जवाब दिया है, लिहाज़ा उसपर अमल करो।

दुसरा जवाब- बाज़ अइम्मा मुजतहेदीन ने जहां पर तकलीद से मना किया है वह उन लोगों को मना किया है जो खुद दरजा इजतिहाद तक पहुंचे हुए थे, इमाम शुरानी फरमाते हैं, “तकलीद की ममानिअत

उस शख्स के लिए है जो पूरे तौर पर मुजतहिद हो वरना उलमा तसरीह करते हैं कि गैर मुजतहिद पर तकलीद वाजिब है, ताकि वह अपने दीन में गुमराह न हो और फुकहा ने भी तकलीद मजमूम और गैर मशरू से मना किया है न कि तकलीद महमूद व मशरू से। (मीज़ान अल कुबरा, मतबूआ मिश्र पेज 80, जिल्द 1) साहबुल यवाकीत वल ज़वाहिर फरमाते हैं कि तकलीद की ममानिअत मुजतहिद के लिए है वरना गैर मुजतहिद पर एक इमाम की तकलीद वाजिब है, वरना वह बरबाद व गुमराह हो जाएगा। (अल यवाकीत पेज 69, जिल्द 2)

**सातवां एतेराज़-** गैर मुकल्लिदीन हज़रात तकलीद की ज़रूरत का इंकार करते हुए फरमाते हैं कि कुरान व हदीस आसान है इसलिए उनसे अहकाम के समझने में किसी के वास्ता की मुतलक ज़रूरत नहीं, चूनांचे कुरान (सूरह कमर 23) में है "और बिला शुबहा हमने कुरान को नसीहत के लिए आसान बना दिया है, क्योंकि कोई नसीहत पकड़ने वाला है।

जवाब- इस आयत के अल्फाज़ पर गौर फरमाए तो साफ मालूम हो जाएगा कि कुरान की वह आयात आसान हैं जो वाज़ व तज़कीर और नसीहत व इबरत के मज़ामीन पर मुश्तमिल हैं यही वजह है कि अल्लाह तआला ने "लिज़ जिक्र" का लफ्ज इस्तेमाल किया है यानी कुरान नसीहत के लिए आसान किया गया है। रहीं वह आयात जो अहकाम पर मुशतमिल हैं सो उनका दकीक होना बिल्कुल ज़ाहिर है, चूनांचे हदीस में हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम का इरशाद है "कुरान सात हरूफ पर नाजिल किया गया है, उन में से हर एक आयत के एक ज़ाहिरी मानी हैं और एक बातनी और हर हद के लिए

इत्तिला का तरीका अलग अलग है (यानी ज़ाहिरी के लिए अरबी ज़बान और बातनी के लिए कुव्वते फहम)। (सही इबने हब्बान, तिबरानी) सिर्फ क़ुरान करीम का उर्दू तर्जुमा पढ़ कर इंसान उलूम क़ुरान व सुन्नत का माहिर नहीं बन जाता कि क़ुरान व हदीस की रौशनी में फ़ुक़हा व उलमा व मुहद्दिसीन व मुफस्सेरीन के बयान करदा अहकाम व मसाइल को गलत करार देने लगे जैसा कि इन दिनों बाज हजरात कर रहे हैं।

**आठवां एतेराज़-** गैर मुकल्लिदीन हज़रात एतेराज़ करते हैं कि मुकल्लेदीन जहां कहीं अपने इमाम के कौल को हदीस के खिलाफ भी पाते हैं वहां भी वह हदीस के मुकाबला में इस कौलल को नहीं छोड़ते हालां कि खुद उनके इमाम अबू हनीफा का कौल है "यानी जहां कहीं मेरे कौल को ख्बर रसूल के खिलाफ पाओ उसको छोड़ दो।

जवाब-किसी भी मसअला में इमाम का कौल मौजूद हो या न हो हूकूमे नबवी के खिलाफ करना एक मुस्लान से कतअन बईद है। जो शख्स रसूल को बरहक जानता हो क्या वह एसा कर सकता है और इस किसम की जुरअत उससे मुमकिन है कि जैद व उमर के एसे कौल पर जिसको फरमान नबवी के खिलाफ जानता हो अमल करे और उसके मुकाबला में कौले मासूम को छोड़ दे, मुसलमानों पर तो लाजिम व ज़रूरी है की आप सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ही का हुकुम मानें और इसी पर आमिल हों और आप सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के फरमान के मुकाबला में किसी की भी बात न माने। रही यह बात कि मुकल्लिदीन एसा वैसा करते हैं, सो यह गैर मुकल्लिदीन का बुहतान अजीम है। हज़रत इमाम अबू हनीफा का यह फरमान इंतेहाई वुसअत नज़री और अल्लाह के खौफ की अलामत है

और उनके कहने का मकसद सिर्फ यह है कि मैं हमेशा क़ुरान व हदीस की रौशनी में ही अहकाम व मसाइल बयान करता हूं, लेकिन खुदा नख्वास्ता अगर कोई मेरा फैसला क़ुरान व हदीस के खिलाफ नज़र आए तो उसे छोड़ कर क़ुरान व हदीस पर अमल करना। लेकिन इसका मतलब हरगिज़ यह नहीं है कि जो कुछ इस दौर के आलिमे दीन ने समझा है तो वह सबका सब सही है और इमाम अबू हनीफा ने जो भी समझा है वह सबका सब गलत है। उलमा अहनाफ और गैर मुकल्लेदीन हज़रात के दरमियान तमाम मुख्तलिफ फिह मसाइल में से किसी एक मसअला में भी गैर मुकल्लेदीन हज़रात ने अपनी राय को गलत और इमाम अबू हनीफा की राय को सही नहीं करार दिया है। गर्जकि उन हज़रात का इमाम अबूहनीफा का यह कौल जिक्र करने का मकसद सिर्फ यह बताना है कि इमाम अबू हनीफा गलत और हम सही हैं जो किसी भी हाल में काबिले कबूल नहीं है। यानी असरे हाजिर के गैर मुकल्लिद आलिम को अपनी क़ुरान व हदीस फहमी पर इतना यकीन है कि वह इस तरह की इबारत अपने लिए इस्तेमाल नहीं करता बल्कि 80 हिजरी में पैदा हुए मशहूर फकीह व मुहद्दिस के राय को बातिल करार देने और लोगों में इमाम अबू हनीफा से नफरत पैदा करने के लिए उनकी इस इबारत को जिक्र करता है। इकीसवी सदी के आलिम की राय को हक और 80 हिजरी में पैदा हुए इमाम अबू हनीफा और उलमा अहनाफ की क़ुरान व हदीस पर मबनी राय को बातिल करार देना उम्मते मुस्लिमा में फितना बर्पा करने के मुतरादिफ है और क़ुरान के इलान के मुताबिक फितना परवरी किसी को नाहक कतल करने से भी बड़ा गुनाह है।

**एक शुबहा का इजाला-** बाज़ गैर मुकल्लिदीन हज़रात फिकहा से नफरत करते हैं और कहते हैं कि फिकहा लोगों ने अपनी तरफ से बना लिया है जो क़ुरान व हदीस के खिलाफ है और अइम्मा मुजतहेदीन को बुरा भला कहते हैं, उनकी शान में गुस्ताखी करते हैं। यह बात उनकी गलत और जिहालत पर मबनी है। अइम्मा मुजतहेदीन क़ुरान व हदीस पर ही अमल करते हैं और क़ुरान व हदीस से ही मसाइल का इस्तिंबात करते हैं। मसलन रमज़ान केरोज़े की हालत में जानबुझ कर सोहबत करने से कफ्फारा वाजिब होता है जिसकी वज़ाहत अहादीस नबविया में मज़कूर है लेकिन अगर कोई शख्स भुल कर या बेगैर किसी उज्र के रमज़ान के रोजे की हालत में कुछ खा पी कर रोजा तोड़ दे तो उसका हुकुम क़ुरान व हदीस में मौजूद नहीं है लेकिन उलमा ने सोहबत पर कयास करके कुछ खा पी कर रोज़ा तोड़ने वाले पर भी कफ्फारा वाजिब होने का फैसला फरमाया है। इसी का नाम फिकहा है। गर्जकि क़ुरान व हदीस का समझना फिकहा कहलाता है। फिकहा को समझने से पहले इमाम अबू हनीफा के एक अहम असूल व ज़वाबित को जेहन में रख कि मैं पहले किताबुल्लाह और सुन्नते रसूल को इख्तियार करता हूं, जब कोई मसइाला किताबुल्लाह और सुन्नते रसूल में नहीं मिलता तो सहाबा-ए-कराम के अकवाल व अमल को इख्तियार करता हूं। उसके बाद दुसरों के फतावा के साथ अपने इजतिहाद व कयास पर तवज्जा देता हूं। जब मसअला कयास व इजतिहाद पर आ जाता है तो फिर मैं अपने इजतिहाद को तरजीह देता हूं। यह हज़रत इमाम अबू हनीफा का अपना खुद बनाया हुआ असूल नही है बल्कि इस मशहूर हदीस की इत्तिबा है जिसमें रसूलुल्लल्लहु सल्लल्लाहु अलैहि

वसल्लम ने हज़रत मुआज़ बिन जबल को वसीयत फरमाई थी। इसी तरह हज़रत इमाम अबू हनीफा का यह असूल है कि अगर मुझे किसी मसअला में कोई हदीस मिल जाए ख्वाह उसकी सनद में कोई कमजोरी भी हो तो मैं अपने इजतिहाद व कयास को छोड़ कर उसको कबूल करता हूं। कुरान व हदीस में बहुत सी जगहों पर फिकहा का जिक्र भी वज़ाहत के साथ मौजूद है। मशहूर हदीस की किताब (बुखारी, मुस्लिम, तिरमीजी, अबु दाउद, नसई, इबने माजा, तिबरानी, बैहकी, मसनद इबने हब्बान, मसनद अहमद वगैरह) की तालिफ से पहले ही इमाम अबू हनीफा के शाग्रिदों ने फिकहा हनफी को किताबों में मुरत्तब कर दिया था। अगर वाकई फिकहा काबिले रद्द है तो मज़कूरा हदीस के किताबों के मुसन्नेफों ने अपनी किताबों में फिकहा की तरदीद में कोई बाब क्यों नहीं बनाया? या कोई दूसरी मुस्तकिल किताब फिकहा की तरदीद में क्यों नहीं की? गर्जकि यह उन हज़रात की हठधरमी है वरना कुरान व हदीस को समझ को मसाइल का इस्तिंबात करना ही फिकहा कहलाता है, जिसे जम्हुर मुहद्दिसीन व मुफस्सेरीन व उलमा उम्मत ने तसील किया है। फिकहा हनफी का यह खोसूसी इम्तियाज़ है कि साबका हुकुमतों (खास कर अब्बासिया व उसमानिया हुकुमत) का 80 फीसद कानून अदालत व फौजदारी फिकहा हनफी रहा है। यह कवानीन कुरान व हदीस की रौशनी में बनाए गए हैं।

**खुलासा कलाम** यह है कि उम्मते मुस्लिमा एक हज़ार साल से ज्यादा अरसों से चारों अइम्मा की तकलीद के मसअला पर मुत्तफक चली आ रही है। और चारें अइम्मा की तकलीद कुरान व हदीस की इत्तिबा ही है। फरूई मसाइल में उम्मते मुस्लिमा के इख्तिलाफात

को हक व बातिल की जंग की तरह लोगों के सामने पेश न किया जाए बल्कि चारों अइम्मा की क़ुरान व हदीस पर मबनी राय का पूरा इहतिराम किया जाए। इमाम हरम शैख अब्दुर रहमान अस सुदैस ने बर्रे सगीर की अहम इल्मी दरसगाह दारूल उलूम देवबन्द के सफर के दौरान फरमाया था कि उन फरूई मसाइल में इख्तिलाफ का हल न आज तक हुआ है और न बज़ाहिर होगा। सउदी अरब के साबिक बादशाह शाह अब्दुल्लाह ने न सिर्फ उम्मते मुस्लिमा के तमाम मकातिबे फिक्र को जोड़ने के लिए खोसूसी हिदायत जारी फरमायें बल्कि इसलाम और दुसरे मज़ाहिब के दरमियान भी इख्तिलाफात कम करने पर ज़ोड़ दिया और इस सिलसिला में उन्होंने लाखों रियाल खर्च करके बहुत सी जगहों पर काँफ्रेंसों का प्रोग्राम शुरू किया। लिहाज़ा हम अपनी सलाहियतें फरूई मसाइल में उम्मते मुस्लिमा को तकसीम करने में नहीं बल्कि उम्मत के दरमियान इत्तिहाद व इत्तिफाक पैदा करने में लगायें जो वक्त की अहम ज़रूरत है वरना इसलाम मुखालिफ ताकतें अपने मकसद में कामयाब होंगी। उम्मते मुस्लिमा के तकरीबन 95 फीसद को चारों अइम्मा की राय पर अमल करने दें जैसा कि अरसा दराज़ से चला आ रहा है क्योंकि चारों अइम्मा की तकलीद करना क़ुरान व हदीस की इत्तिबा ही है जैसा कि दलायल के साथ जिक्र किया गया।

# इमाम अबू हनीफा
# (80 हिजरी से 150 हिजरी) हयात और कारनामे

## हज़रत इमाम हनीफा के मुख्तसर हालाते ज़िन्दगी

आपका इस्मे गिरामी नोमान और कुन्नियत अबू हनीफा है। आपकी विलादत 80 हिजरी में इराक़ के कूफा शहर में हुई। आप फारसी नस्ल थे। आपके वालिद का नाम साबित था और आपके दादा नोमान बिन मरज़बान काबुल के अअयान व अशराफ में बड़ी फहम व फिरासत के मालिक थे। आपके परदादा मरज़बान फारस के एक इलाक़े के हाकिम थे। आपके वालिद हज़रत साबित बचपन में ही हज़रत अली की खिदमत में लाए गए तो हज़रत अली ने आप और आपकी औलाद के लिए बरकत की दुआ फरमाई जो ऐसी क़बूल हुई कि इमाम अबू हनीफा जैसा अज़ीम मुहद्दिस व फक़ीह और खुदा तरस इंसान पैदा हुआ।

आपने ज़िन्दगी के इब्तिदाई दिनों में ज़रूरी इल्म की तहसील के बाद तिजारत शुरू की, लेकिन आपकी ज़ेहानत को देखते हुए इल्मे हदीस की मारूफ शख्सियत आमिर शाबी कूफी (17 हिजरी से 104 हिजरी) जिन्हें पांच सौ से ज़्यादा असहाबे रसूल की ज़ियारत का शरफ हासिल है ने आपको तिजारत छोड़ कर मज़ीद इल्मी कमाल हासिल करने का मशवरा दिया, चुनांचे आपने इमाम शाबी कूफी के मशवरे पर इल्मे कलाम, इल्मे हदीस और इल्मे फिक़ह की तरफ तवज्जोह फरमाई और ऐसा कमाल पैदा किया कि इल्मी व अमली दुनिया में इमाम आज़म कहलाए। आपने कूफा, बसरा और बगदाद के बेशुमार

शैखों से इल्मी इस्तिफादा करने के साथ हुसूले इल्म के लिए मक्का, मदीना और मुल्के शाम के बहुत से असफार किए।
एक वक़्त ऐसा आया कि अब्बासी खलीफा अबू जाफर मंसूर ने हज़रत इमाम अबू हनीफा को मुल्क के काज़ी होने का मशवरा दिया, लेकिन आपने माज़रत चाही तो वह अपने मशवरे पर इसरार करने लगा, चुनांचे आपने सराहतन इंकार कर दिया और क़सम खाली कि वह यह ओहदा क़बूल नहीं कर सकते जिसकी वजह से 146 हिजरी में आपको क़ैद कर दिया गया। इमाम साहब की इल्मी शोहरत की वजह से क़ैदखाना में भी तालीमी सिलसिला जारी रहा और इमाम मोहम्मद जैसे फक़ीह ने जेल में ही इमाम अबूहनीफा से तालीम हासिल की। इमाम अबू हनीफा की मक़बूलियत से खौफज़दा खलीफए वक़्त ने इमाम साहब को ज़हर दिलवा दिया। जब इमाम साहब को ज़हर का असर महसूस हुआ तो सज्दा किया और इसी हालत में वफात पा गए। तक़रीबन पचास हज़ार अफराद ने नमाज़े जनाजा पढ़ी, बगदाद के खैज़रान क़ब्रिस्तान में दफन किए गए। 375 हिजरी मैं इस क़ब्रिस्तान के क़रीब एक बड़ी मस्जिद "जामे अल इमामुल आज़म" तामीर की गई जो आज भी मौजूद है। गरज़ 150 हिजरी में सहाबा व बड़े बड़े ताबेईन से रिवायत करने वाला एक अज़ीम मुहद्दिस व फक़ीह दुनिया से रुखसत हो गया और इस तरह सिर्फ और सिर्फ अल्लाह तआला के खौफ से काज़ी के ओहदे को क़बूल न करने वाले ने अपनी जान का नज़राना पेश कर दिया, ताकि खलीफए वक़्त अपनी मर्ज़ी के मुताबिक़ कोई फैसला न करा सके जिसकी वजह से मौलाए हक़ीक़ी नाराज़ हो।

## हज़रत इमाम अबू हनीफा के बारे में हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की बशारत

मुफस्सिरे क़ुरान शैख जलालुद्दीन सुयूती शाफई मिस्री (849 हिजरी से 911 हिजरी) ने अपनी किताब "तबयीज़ुस सहीफा फी मनाक़िबिल इमाम अबी हनीफा" में बुखारी व मुस्लिम और दूसरी हदीस की किताबों में वारिद नबी अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के अक़वाल "(अगर ईमान सुरय्या सितारे के क़रीब भी होगा तो अहले फारस में से बाज़ लोग उसको हासिल कर लेंगे। (बुखारी) अगर ईमान सुरय्या सितारे के पास भी होगा तो अहले फारस में से एक शख्स उसमें से अपना हिस्सा हासिल कर लेगा। (मुस्लिम) अगर इल्म सुरय्या सितारे पर भी होगा तो अहले फारस में से एक शख्स उसको हासिल कर लेगा। (तबरानी) अगर दीन सुरय्या सितारे पर भी मुअल्लक़ होगा तो अहले फारस में से कुछ लोग उसको हासिल कर लेंगे। (तबरानी)" ज़िक्र करने के बाद तहरीर फरमाया है कि मैं कहता हूं कि हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने इमाम अबू हनीफा (शैख नोमान बिन साबित) के बारे में उन अहादीस में बशारत दी है और यह अहादीस इमाम साहब की बशारत व फज़ीलत के बारे में ऐसे सरीह हैं कि उनपर मुकम्मल एतेमाद किया जाता है। शैख इब्ने हजर अलहैसमी शाफई (909 हिजरी से 973 हिजरी) ने अपनी मशहूर व मारूफ किताब "अलखैरातुल हिसान फी मनाक़िबि इमाम अबी हनीफा" में तहरीर किया है कि शैख जलालुद्दीन सूयुती के बाज़ तलामिज़ा ने फरमाया और जिस पर हमारे मशायख ने भी एतेमाद किया है कि उन अहादीस की मुराद बिला शुबहा इमाम अबू हनीफा

हैं, इस लिए कि अहले फारस में उनके मुआसरीन में से कोई भी इल्मे के उस दरजे को नहीं पहुंचा जिस पर इमाम साहब फायज़ थे।

**(वज़ाहत)** इन अहादीस की मुराद में इख्तिलाफे राय हो सकता है, मगर असरे क़दीम से असरे हाज़िर तक हर ज़माने के मुहद्दिसीन व फुक़हा व उलमा की एक जमाअत ने लिखा है कि इन अहादीस से मुराद हज़रत इमाम अबू हनीफा हैं। उलमाए शवाफे ने खास तौर पर इस क़ौल को मुदल्लल किया है जैसा कि शाफई मक्तबए फिक्र के दो मशहूर जय्यिद उलमा व मुफस्सिरे क़ुरान के अक़वाल ज़िक्र किए गए।

## हज़रत इमाम अबू हनीफा के ताबइयत

हाफिज़ इब्ने हजर असक़लानी (फन्ने हदीस के इमाम शुमार किए जाते हैं) से जब इमाम अबू हनीफा के मुतअल्लिक़ सवाल किया गया तो उन्होंने फरमाया कि इमाम अबू हनीफा ने सहाबए किराम की एक जमाअत को पाया, इसलिए कि वह 80 हिजरी में कूफा में पैदा हुए और वहां सहाबए किराम में से हज़रत अब्दुल्लाह बिन औफी मौजूद थे, उनका इंतिक़ाल इसके बाद हुआ है। बसरा में हज़रत अनस बिन मालिक थे और उनका इंतिकाल 90 या 93 हिजरी में हुआ है। इब्ने साद ने अपनी सनद से बयान किया है कि इसमें कोई हर्ज नहीं कि कहा जाए कि इमाम अबू हनीफा ने हज़रत अनस बिन मालिक को देखा है और वह तबक़ए ताबेईन में से हैं, नीज़ हज़रत अनस बिन मालिक के अलावा भी इस शहर में दूसरे सहाबए किराम उस वक़्त हयात थे।

शैख मोहम्मद बिन यूसुफ दिमश्क़ी शाफई ने “उक़ूदुल जमान फी मनाक़िबिल इमाम अबी हनीफा” के नवें बाब में ज़िक्र किया है कि इसमें कोई इख्तिलाफ नहीं है कि इमाम अबू हनीफा उस ज़माने में पैदा हुए जिसमें सहाबए किराम की कसरत थी।
अक्सर मुहद्दिसीन (जिनमें इमाम खतीब बगदादी, अल्लामा नववी, अल्लामा इब्ने हजर, अल्लामा ज़हबी, अल्लामा ज़ैनुल आबेदीन सखावी, हाफिज़ अबू नईम असबहानी, इमाम दारे क़ुतनी, हाफिज़ इब्ने अब्दुल बर और अल्लामा जौज़ी के नाम क़ाबिले ज़िक्र हैं) का यही फैसला है कि इमाम अबू हनीफा ने हज़रत अनस बिन मालिक को देखा है। मुहद्दिसीन व मुहक़्क़ेक़ीन की तशरीह के मुताबिक़ सहाबी के लिए हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से रिवायत करना ज़रूरी नहीं है बल्कि देखना भी काफी है। इसी तरह ताबई का मामला है कि ताबई कहलाने के लिए सहाबिए रसूल से रिवायत करना ज़रूरी नहीं है बल्कि सहाबी का देखना भी काफी है। इमाम अबू हनीफा तो सहाबए किराम की एक जमाअत को देखने के अलावा बाज़ सहाबा खास कर हज़रत अनस बिन मालिक से आहादीस रिवायत भी की हैं।
गरज़ ये कि हज़रत इमाम अबू हनीफा ताबई हैं और आपका ज़माना सहाबा, ताबईन और तबे ताबईन का ज़माना है और यह वह ज़माना है जिस दौर की अमानत व दियानत और तक़वा का ज़िक्र अल्लाह तआला ने क़ुरान करीम (सूरह तौबा आयत 100) में फरमाया है। नीज़ नबी अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के फरमान के मुताबिक़ यह बेहतरीन ज़मानों में से एक है। इसके अलावा हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने अपनी हयात में ही हज़रत

इमाम अबू हनीफा के मुतअल्लिक़ बशारत दी थी जैसा कि बयान किया जा चुका जिससे हज़रत इमाम आज़म अबू हनीफा की ताबईयत और फज़ीलत रोज़े रौशन की तरह वाज़ेह हो जाती है।

## सहाबए किराम से हज़रत इमाम अबू हनीफा की रिवायात

इमाम अबू माशर अब्दुल करीम बिन अब्दुस समद मुक़री शाफई ने एक रिसाला तहरीर फरमाया है जिसमें उन्होंने इमाम अबू हनीफा की मुख्तलिफ सहाबए किराम से रिवायात नक़ल की है:

(1) हज़रत अनस बिन मालिक रज़ियल्लाहु अन्हु।

(2) हज़रत अब्दुल्लाह बिन जज़ाउज़ ज़ुबैदी रज़ियल्लाहु अन्हु।

(3) हज़रत जाबिर बिन अब्दुल्लाह रज़ियल्लाहु अन्हु।

(4) हज़रत मअक़िल बिन यसार रज़ियल्लाहु अन्हु।

(5) हज़रत वासिला बिन असक़ा रज़ियल्लाहु अन्हु।

(6) हज़रत आइशा बिन्त उज्र रज़ियल्लाहु अन्हा।

**(वज़ाहत)** मुहद्दिसीन की एक जमाअत ने 8 सहाबा से इमाम अबू हनीफा का रिवायत करना साबित किया है, अलबत्ता बाज़ मुहद्दिसीन ने इससे इख्तिलाफ किया है, मगर इमाम अबू हनीफा के ताबई होने पर जमहूर मुहद्दिसीन का इत्तिफाक़ है।

## फुक़हा व मुहद्दिसीन की बस्ती शहर कूफा

हज़रत उमर फारूक़ रज़ियल्लाहु अन्हु के अहदे खिलाफत में मुल्के इराक़ फतह होने के बाद हज़रत साद बिन अबी वक़्क़ास रज़ियल्लाहु अन्हु ने हज़रत उमर फारूक़ रज़ियल्लाहु अन्हु की इजाज़त से 17 हिजरी में कूफा शहर बसाया, क़बाइले अरब में से फुसहा को आबाद

